बुद्धदेव—आनन्द, यह ओखली में कूटने का शब्द क्या हो रहा है?

आनन्द—तथागत, भिक्षु लोग चाँवल कूट कर खाते हैं।

बुद्धदेव—हम को तो पीस कर देते हो और तुम लोग कूट कर ही खा लेते हो। धन्य हो आनन्द, तुम लोगों ने लोक को जीत लिया है। आगे आने वाले लोग तो अच्छे अच्छे खाने मॅगेंगे।

एक बार भगवान बुद्ध भिक्षुओं सहित एक नगर को गये। वहाँ मल्ल लोग रहते थे। उन्होंने निश्चय किया कि सब मल्ल भगवान की अगवानी करने को जायँगे और जो नहीं जायगा उसको जाति की ओर से दण्ड दिया जायगा। उनमें एक मल्ल आनन्द का मित्र था। भगवान की अगवानी करके वह आनन्द से मिलने आया।

महात्मा आनन्द—मित्र, तुम बड़े सत्पुरुष हो। यह तुमने बहुत अच्छा किया जो तथागत का सत्कार करने आये हो।

मल्ल—मित्र, यह कुछ तथागत, या संघ, या बुद्धधर्म का आदर करने के लिये नहीं किया वरन् जाति के डर से आया हूँ, क्योंकि यदि नहीं आता तो जाति की ओर से दण्ड मिलता।

महात्मा आनन्द—यह तुम कैसी बात कहते हो?

यह कह कर आनन्द भगवान बुद्ध के पास गये और सब हाल कह कर बोले—भगवान, वह मल्ल बडा सत्पुरुष है। उसके हृदय में बुद्धधर्म के लिये प्रेम उत्पन्न कीजिये।

भगवान बुद्ध आनन्द के मित्र के प्रति प्रेम और सरलता को देख कर बड़े प्रसन्न हुए। वे उस मल्ल का प्रेम से स्मरण करते हुए आसन से उठ बैठे। भगवान के उस प्रेममय विचार का प्रभाव

ऐसा पडा कि वह मल्ल भगवान को ढूँढने लगा। और जब तक भगवान बुद्ध के दर्शन न कर लिये उसे चैन न पड़ा। अन्त मे उसने बुद्धधर्म का उपदेश ले लिया।

जिस समय भगवान बुद्ध के निर्वाण के पीछे बौद्धों की महा-सभा हुई थी, उस समय महात्मा महाकश्यप ने चार सौ निन्यानवे अरहंत पद प्राप्त किये हुए भिक्षुओं को सभा के लिए चुना था। पाँच सौ मे एक भिक्षु की कमी रही। तब सब भिक्षुओं ने कहा कि यद्यपि महात्मा आनन्द ने अभी अरहंत पद प्राप्त नहीं किया है फिर भी वे ऐसे शुद्ध हृदय है कि उनको भी सभा में सम्मिलित करना चाहिये। ये भगवान के साथ रहते थे। इसलिये इनको भगवान के उपदेश स्मरण भी होंगे।

महात्मा आनन्द को सभा के लिए चुन तो लिया गया। परन्तु महात्मा आनन्द को बिना अरहंत पद प्राप्त किये हुए अर-हंतों की सभा में बैठना उचित न जान पड़ा। इसलिए उन्होंने उस रात्रि को ऐसा ध्यान किया कि उनका शरीर आकाश में उठ गया और उनकी ऐसी निश्चल समाधि लगी कि उनको उसी रात्रि को अरहंत पद प्राप्त हो गया। दूसरे दिन सभा मे उनका बड़ा आदर हुआ। और ये भी उन पाँच अरहंतों मे नियत हुए जिनको आचार्य मान कर बुद्ध धर्म के प्रचार का भार सौंपा गया।

---

इति